मिलता है। वह ज़िद्दी, कान का कच्चा, कृतघ्न और अविवेकी नरेश था। अपनी अविवेकता के कारण ही उसने जयपुर से विरोध खड़ा कर लिया, जिसका परिणाम दोनों राज्यों के लिए हानिकर ही हुआ। इन सब बखेड़ों का फल यह हुआ कि पीछे से सरदारों आदि की तरफ़ से विशेष दबाव पड़ने पर उसे राज्य-कार्य अपने पुत्र छत्रसिंह को सौंपना पड़ा।

नाथों पर महाराजा की विशेष आस्था होने से उसने उन्हें लाखों रुपयों की जागीरें दे रक्खी थीं। वे भी मन-माना आचरण किया करते थे। बड़े-बड़े सम्पन्न घरानों के बालकों को चेला बना लेने तथा भले घर की बहू-बेटियों को अपने घर में डाल लेने से भी वे नहीं चूकते थे। महाराजा को नाथों के इस आचरण का पता था, पर उनको अपना गुरु मान लेने के कारण वह उनके विरुद्ध कोई कार्रवाई नहीं करता था। नाथों के प्रति उसकी अन्ध-भक्ति कितनी बढ़ी हुई थी, यह इसीसे स्पष्ट है कि आयस देवनाथ के मारे जाने पर उसने राज्य-कार्य से पूर्ण उदासीनता ग्रहण कर ली।

मानसिंह के समय उसके कुंवर छत्रसिंह के उद्योग से जोधपुर राज्य और अंग्रेज़ सरकार के बीच संधि स्थापित हुई, जो राज्य के लिए बड़ी हितकर सिद्ध हुई, क्योंकि आगे चलकर अंग्रेज़ सरकार के हस्तक्षेप करने पर नाथों एवं उपद्रवी सरदारों का दमन होकर राज्य में सुप्रबंध, शान्ति और सुख का प्रादुर्भाव हुआ। महाराजा अंग्रेज़ों के साथ की मैत्री का बड़ा महत्व समझता था और उसने कभी अंग्रेज़ सरकार को नाराज़ करने का कोई कार्य नहीं किया। नाथों का प्रबंध

पुरुष को तोप से उड़ाने की आज्ञा दी। दीवान को जब इस का पता चला तो उसने तुरन्त महाराजा के पास जाकर उससे निवेदन किया कि आपने जो आज्ञा दी वह ठीक है; परन्तु यदि ऐसा हुआ तो इसका परिणाम ठीक न होगा क्योंकि बाहरी राज्य-वाले यही समझेंगे कि ज़नाने में कुछ गड़बड़ी हुई होगी। यह बात महाराजा की समझ में आगई और उसने अपनी आज्ञा रद्द कर दी।

यह बात मैंने कविराजा मुरारीदान से सुनी थी।

करने के लिए जब अंग्रेज़ सरकार की तरफ़ से राज्य में सेना भेजी गई तो उसने अविलंब गढ़ खाली कर दिया।

इन सब बातों के होते हुए भी महाराजा में कई प्रशंसनीय गुण थे। वह वीर, स्वाभिमानी, विद्वान्, दानी[1], गुणग्राहक[2] और उदार नरेश था।

---

(१) महाराजा की दानशीलता के संबंध में एक बात मुझे "राजस्थान"-सम्पादक मुंशी समर्थदान ने सुनाई थी, जो इस प्रकार है—

महाराजा का अपने सरदारों के साथ बहुधा विरोध ही रहता था। उसके समान ही उसके कितने ही विरोधी सरदारों के यहां भी चारण, कवि आदि रहा करते थे। एक दिन जब एक विरोधी सरदार के यहां महाराजा की दानशीलता के संबंध में बातें चल रही थीं, उस समय वहां उपस्थित किसी कवि ने महाराजा के जालोर में रहते समय उसके पास रहनेवाले कवि केसर की, जिसने उस समय महाराजा की अच्छी सेवा की थी, चर्चा करते हुए निम्मलिखित पद्य कहा—

केसरो हुतो मोटो कवि, गाम गाम करतो मुश्रो।

महाराजा को जब यह बात ज्ञात हुई तो उसे केसर की सेवा का स्मरण आया और उसने उसी समय उसके पुत्र की तलाश में अपने आदमी भिजवाये। पुत्र का पता चलते ही महाराजा ने उसे अपने पास बुलवाया और दरबार कर दो गांव दिये। दो गांव देने के बारे में महाराजा ने कहा कि मेरे शत्रु के कवि ने अपने पद्य में दो बार गांव शब्द का व्यवहार किया, इसलिए मैंने दो गांव दिये।

(२) महाराजा की गुणग्राहकता के विषय में एक बात यह भी सुनी है कि एक बार काशी का एक बड़ा पंडित उसके दरबार में गया और एक महाजन की हवेली के नीचे के भाग में ठहरा। उसका छः वर्ष का पुत्र भी उसके साथ था। महाजन के भी उतनी ही अवस्था का पुत्र था; परन्तु अंधा। जब पंडित अपने पुत्र को पढ़ाने बैठता तो महाजन का अंधा लड़का भी पास जा बैठता। तीन-चार वर्ष बाद पंडित को यह अनुभव हुआ कि जहां उसके पुत्र को सब पाठ याद नहीं हुए थे वहां उस अन्धे बालक को सब कुछ याद हो गया था। उसने जब परीक्षा ली तो उसे मालूम हुआ कि महाजन का पुत्र एक बार सुनकर ५०० अनुष्टुप् छन्दों के बराबर अंश याद कर लेता है। उसे यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हुई और प्रसंगवशात् उसने महाराजा से उस बालक की आश्चर्यजनक प्रतिभा के बारे में ज़िक्र किया। महाराजा ने परीक्षा लेने के लिए उस बालक को दरबार में बुलवाया। उन दिनों महाराजा भाषा का एक ग्रंथ लिख रहा था। उसने ५०० अनुष्टुप् छन्दों के बराबर अंश उसमें नशान कर अपने एक दरबारी को से

कई अवसरों पर उसने चारणों तथा अन्य व्यक्तियों को लाख पसाव दिये थे। उसकी देखा-देखी महामन्दिर के नाथ भी लाख-पसाव दिया करते थे। महाराजा की विद्वत्ता और साहित्यानुराग का उल्लेख ऊपर आ गया है। शरणागत की रक्षा करना राजपूतों का अटल नियम है। नागपुर के राजा को, उसके अंग्रेज़ सरकार का विरोधी होते हुए भी, उसने अपने यहां शरण देकर साहस का कार्य करने के साथ ही यह दिखा दिया कि राजपूत अपने धर्म और कर्तव्य का पालन करने में कितने तत्पर रहते हैं।

वि० सं० १८७६ (ई० स० १८१९) में कर्नल टॉड स्वयं जोधपुर जाकर महाराजा से मिला था। वह उसके संबंध में लिखता है—

"महाराजा साधारण व्यक्ति से क़द में लम्बा है। उसके आचरण में शिष्टता है, परन्तु उसमें रूखापन विशेष रूप से है। उसकी चाल-ढाल प्रभावोत्पादक तथा राजसी है, पर उसमें उस स्वाभाविक गौरव और प्रभुता का अभाव है, जो उदयपुर के महाराणा में पाई जाती है। उसकी शक्ल-सूरत अच्छी है और उसकी आंखों से बुद्धिमानी टपकती है। उसकी मुखाकृति से उदारता का संदिग्ध भाव प्रकट होता है। उसके मस्तक की बनावट विचित्र है, जो उसकी द्वेष-भावना सूचित करती है। मानसिंह की जीवनी के अध्ययन से उसकी सहनशीलता, दृढ़ता और धैर्य का अभूतपूर्व परिचय मिलता है। वह बड़ा अत्याचारी है और अपने मनोभावों को छिपाना खूब जानता है। उसमें बाघ जैसी भयंकरता तो नहीं है, परन्तु उसका सबसे बड़ा अवगुण धूर्तता उसमें विद्यमान है[1]।"

---

सुनाने के लिए दिया। महाजन के अन्धे बालक ने सारा अंश सुनने के बाद ज्यों का त्यों सुना दिया। इससे महाराजा उसपर बड़ा प्रसन्न हुआ और उसने उससे कहा कि जो तुम्हारी इच्छा हो मांगो। उस बालक ने उत्तर में निवेदन किया कि मुझे पंडितों की सभा के समय एक कोने में बैठने की आज्ञा प्रदान की जाय। महाराजा ने उसकी यह प्रार्थना स्वीकार करने के साथ ही उसके विदा होने पर ४००० रुपये उसके घर भिजवाये।

यह बात मैंने कविराजा मुरारीदान से सुनी थी।

(१) राजस्थान; जि० २, पृ० ...